( ३७ )

उत्सङ्गे निष्कुटानां विपणिपरिसरे सैकते वा नदीनां
नित्यं यात्राविनोदो प्रकृतिमनुसरन् स्वैरमिन्दिन्दिराणाम्,
आकाङ्क्षत्येष पार्श्वे तरलपरिमलां वल्लरीं सज्ज्यमानां
कौसुम्भैः शङ्कुदम्भैरगरुमधुरकैः कोरकैरुन्मिषद्भिः ।

निकुञ्ज, नगरवीथी या नदीतट पर नित्य यात्रा-विनोदो भ्रमर तो चाहेगा ही कि एक सुरभित लता निकट लगं. रहे और उस पर चटखते रहें तीखे अगरु से स्पृहणीय केसरिया मुकुल ।

( ३८ )

साक्षादग्रेऽवतीर्णो यदि नवयुवकं राजराजोऽनुयुङ्क्ते
किन्ते प्रेयो नितान्तं वद भयरहितो यौवनं वा धनं वा,
तत्तूर्णं सोऽभिदध्यात् प्रथमचयनिका रोचते देव मह्यं
यत्ते वस्तु द्वितीयं तद्धु निजवसतौ किन्नरेभ्यः प्रदेयाः ।

यदि कभी कुबेर सामने आकर नवयुवक से पूछें कि निर्भय होकर बताना— तुम्हें क्या अधिक प्रिय है, यौवन या धन ? तो वह शीघ्र ही कह देगा—देव मुझे पहले का चयन अच्छा लगता है, जो आपकी दूसरी वस्तु है—उसे अपनी बस्ती में किन्नरों को बाँट दीजिए ।

( ३६ )

पाठी पाठीनवृत्त्या परिवहसलिलेऽप्येष याति प्रतीपं
वाजीवाजीवहेतोः श्वसितपरिमितं धावति स्तब्धकर्णः,
भोगी भोगीव चारात् तरलयति फणां तुम्बिकागीतलुब्धः
स्वापी स्वापीतिशङ्कामजगरसदृशो नैव वित्ते वयस्थः।

युवक अध्ययन करता है—पहुना मछली की तरह, कितना भी उफनता पानी हो—उल्टे ही चलता है। नौकरी के लिए साँस रहते, कान चौकन्ना किए घोड़े की तरह दौड़ता है, विलासिता की ओर उन्मुख हुआ तो साँप की तरह दूर से तुमड़ी के संगीत पर फन डुलाने लगता है और सोने लगा तो अजगर की तरह विनाश के खटके भी नहीं समझ पाता।

( ४० )

प्रातः सायं दिवाऽयं जलधरमलिनादभ्रतः शुभ्रतो वा
लोलालोलं मृगापं मदिरनयनयोः सञ्चिनोतीह यावत्,
तारुण्यं तावदेव प्रतिपलविलसत्स्वप्नसंरम्भरम्यं
वर्णव्यत्यासतोषी किमपि न सरटो वेत्ति तेजोबिभीतः।

प्रातः, संध्या या दिन में, निरभ्र आकाश या बदलियों में झलझलाती मृगमरीचिकाएँ मदिर नेत्रों में समाई रहती हैं—हर पल सपनों से सुहानी लगने वाली तरुणाई तभी तक होती है। प्रकाश से भयभीत, रंगबदल से संतुष्ट रहने वाला गिरगिट यह रहस्य नहीं समझ पाता।

( ४१ )

एकाकिन्या भ्रुवाऽयं वरयति तरुणो भाविनीमङ्कलक्ष्मी-
मेकस्मात् कम्प्रशब्दाद् भवति च विजितो निष्प्रतीकार एव,
एकान्तस्वप्नशीलः प्रथमयुगलिका-कौतुकाकृष्टचेता
एकस्मिन् ग्राम्यगीते गतिमयचरणो जायतेऽसौ गृहस्थः ।

एकान्त-स्वप्नदर्शी तरुण एक भौंह के इशारे से भावी अंकलक्ष्मी का वरण करता है, एक लरजते शब्द से बेबस आत्म-समर्पण कर देता है और (आदि मानव के) युगलकौतूहल से आकर्षित एक देसी धुन पर पैर चलाता हुआ गृहस्थ बन जाता है ।

( ४२ )

गृह्णीते पीतपाणिं हरति नववधूं स्थण्डिलादात्मगेहं
वर्षातन्तुव्यवायैर्दिवमिव वरटां हर्षिकां राजहंसः,
सुप्तिप्रायं प्रभूतं गमयति समयं द्वेष्टि जाग्रद्गुरुभ्यः
प्राप्ते चोद्वेगलेशे परमुखमुखरो वष्टि सद्यः प्रवासम् ।

वेदी से वधू की पीली हथेली पकड़े—वर्षातन्तु के विच्छिन्न होते ही प्रमुदित हंसिनी को संग लिए आकाश में तिरते राजहंस की तरह वह घर पहुँचता है, पर नींद भरे समयचक्र में जागरणशील गुरुजनों से खीझकर कभी पराए मुँह कहला देता है—हमें प्रवास पर जाना है ।

( ४३ )

छायाव्याजेन रासो रहसि यदनिशं मन्दहासो वितेने
जङ्घे जानूभुजाली यदपि बहुतरं त्रोटिताः स्वीयभारैः,
अभ्यस्तैरङ्गहारैर्निशि परिववृधे निद्रयाऽह्नःप्रकाशे
तन्नूनं भाणशिक्षां नवलपरिणयोऽयं गृही जगृहीति ।

नित्य-प्रति परछाईं के बहाने (अंगों में) जो नृत्यमुद्रा की लोच आ रही है, अकेले में दबी हँसी फूटती है, अपने ही बोझ से जाँघें, घुटने और बाहें टूटी जा रही हैं, रातों को अंगहार और दिन की उजास में नींद के अभ्यास चल रहे हैं—तो नव-परिणीत निश्चय ही भाणनाट्य सीखने लगा है।

( ४४ )

गात्रोष्मा स्निग्धगन्धो हरति धृतिचयं यौषितोऽमुष्य कश्चित्
कम्रो झङ्काररावः स्फुरित इव वने स्फीतकर्णस्य रङ्कोः,
तेनाकृष्टः स रागी विसृजति बहुशो लोचनद्वन्द्वमीलां
क्वाधीतिः क्वाप्तसेवा स्मरणमपि कुतो नित्यनैमित्तिकानाम् ।

जीवन-मित्र की स्नेह-सुरभित ऊष्मा इसे उसी तरह अधीर बनाती है जैसे जगल में अनुगुञ्जित एक मनहर झंकार कान खड़े किए हिरन को। उसकी ओर खिंचा हुआ रागी कई बार पलकें झपकाना भूल जाता है। अध्ययन, बड़ों की सेवा और नित्य-नैमित्तिक कार्य उसे कैसे याद रहेंगे ?

( ४५ )

ऋक्षो माक्षीककोशात् स्वदत इह न वै विप्रुषं स्यन्दमानां
जम्बूको बुक्कमांसं कवलविलुलितं नैकलः क्वापि भुङ्क्ते,
नैवेद्यं तौ नयेते सपदि निलयकं नर्मलक्ष्मीप्रसत्त्यै
स्तोकं निर्माल्यमेव स्मितपुटनिहितं साग्रहं प्राप्तुकामौ ।

रीछ शहद के छत्ते से टपकती हुई एक बूंद रास्ते में नहीं चखता, सियार भी अपने मुख से खण्डित कलेजे की बोटियाँ अकेले नहीं खाता। वे इन्हें अपनी रति-लक्ष्मी को प्रसन्न करने के लिये नैवेद्य के रूप में घर ले जाते हैं . मन में केवल यह लालसा रहती है कि उसकी मुस्कान और मनुहार के दोने में रखा हुआ थोड़ा सा प्रसाद हमें मिल जाय।

( ४६ )

पर्वस्वेष प्रमत्तः समुदितसुहृदां नेत्रहालाविलासै-
र्विद्युद्दीपालिकायां ललति रुचिझरीजालिकायां निशासु,
द्यूतोल्लासं बतास्मै वितरति कमला सन्निकर्षे निषण्णा
हेरम्बो मञ्चवर्ती बधिरयति रसन् किञ्च दिक्चक्रवालम् ?

त्योहारों पर जुटे मित्रों की नेत्र-मदिरा से बेहाल, बिजली की झालरों से झिलमिलाती रातों में यह उत्सव मनाता है। इन मौकों पर, बगल में विराजमान लक्ष्मी ही क्या इसे द्यूत के लिए उल्लसित करती हैं और (ध्वनि-विस्तारकों से) क्या गणेश ही ऐसा चिग्घाड़ते हैं जिससे आस पास की दिशाएँ बहरी हो जायें ?

( ४७ )

सोऽयं काङ्क्षत्यजस्रं लसतु परिमल-स्फारसौभाग्यधीरा
मल्ली फुल्लत्प्रवल्ली मदिरपरिणतिः केवलं मे निकुञ्जे,
नासौ शक्नोति रागी दरकिसलयितं लक्षितुं लोचनाभ्यां
पुण्यं गुण्यं परेषामजिरतरलितं बालदूर्वालवालम् ।

यह चाहता है कि पुष्पभार से लदी तेज़ सुगन्ध वाली नेंवारी (बेला) निरन्तर मेरे ही बगीचे में लहलहाए। रसिया को दूसरे के आँगन में लगी हुई पवित्र एवं गुणवती तथा हरे-भरे अंकुरों से युक्त, छोटी सी दूब की क्यारी भी नहीं सुहाती।

( ४८ )

पौषे जीवातुहेतोरहमहमिकया क्षेत्रशायी निशीथे
कुल्यापानीयपङ्कीभवति जडतनुः कोऽपि कौपीनवासाः,
आगत्यागत्य गेहं सुषिरपटवृतां खण्डितच्छद्मनिद्रां
वह्नीभूय स्वकान्तां कृषिरतयुवकस्तर्पयत्यर्पिताङ्गीम् ।

पूस की रातों में रोजी के लिए आपाधापी से लगभग लेट कर खेत की सिंचाई करता और ठिठुरता हुआ यह लंगोटधारी तरुण नहर के पानी का कीचड़ बन जाता है। बेचारा बार-बार घर पहुँचकर अपने को ही आग बनाता है और चिथड़ों में लिपटी, बनावटी नींद से उठ कर अंक में सिमट आयी अपनी जीवन-संगिनी को सान्त्वनाएं देता रहता है।

( ४९ )

धीपाषाणो धनाढ्यः प्रणयतरलितो व्याघ्ररंहा विलासी
मिथ्यास्मेरः सदैव स्मरणविरहितो हैरिकः स्वत्रुटीनाम्,
नेत्राभ्यां रोरुदावानपि च लपनतो वीतलज्जं वनिष्णुः
कामिन्याः कश्चिदेव प्रभवति सुकृती यौवनाधीनगात्रः ।

कोई बुद्धि से पत्थर पूँजीपति, अनुराग में बाघ सा फुर्तीला, विलासी, झूठ में मुस्कराने वाला, अपनी त्रुटियाँ छुपाने में सधा हुआ चोर, आँखों से रुआँसा और वाणी से निर्लज्ज भिक्षुक भाग्यशाली युवक ही कामिनी को वशंवद रख सकता है ।

( ५० )

सङ्गीतं ताम्रमौलेः कपिशरुचिझरी सम्परीता प्रभाते
धीरस्पर्शः समीरः पुलकपरिचिता प्रीतसाहित्यगोष्ठी,
आम्लीका स्वादसृष्टिर्निभृतजललवैः सौरभं भूतधात्र्या
वात्सल्यं दन्तशल्यं त्रिदिवफलकृते मर्त्यलोके भवन्ति ।

धरती को मृत्युलोक भले कह लें, पर मुर्गे का संगीतमय स्वर, भोर में छिटकी केसरिया धूप, बदन गुदगुदाने वाली हवा, देर तक रोमाञ्चित साहित्यगोष्ठी, खट्टे स्वाद की छुअन, पहली फुहार का सोंधापन और दँतुलियाँ गड़ाता बचपन अनुभव करने को मिले, तो स्वर्ग की सुख-सम्पदा यहीं मिल जाती है ।

( ५१ )

नीडावासं विहङ्गो निजबिलमुरगः पल्वलं वा कुलीरः
किं कृत्वाऽयञ्च दीनो विरहयति युवा देहलीं जन्मभूमेः,
नूनं तत्रास्ति हेतुर्जठरकुहरके ध्मायमानो हुताशः
सौख्याभावेन किञ्च प्रतिहतपुलको मानिनी-बाहुपाशः ।

पक्षी अपना व्यवस्थित घोंसला, साँप सुरक्षित बिल, केकड़ा जाना पहचाना जलाशय और तरुण गृहस्थ जन्मभूमि की ड्योढ़ी क्यों छोड़ देते हैं ? निश्चय ही इनके सामने दो स्थितियाँ एक साथ आकर खड़ी होती हैं—उदरगर्त्त में धधक रही नई आग और सुविधाओं के अभाव में रोमांच रहित मानवती की बाहें ।

( ५२ )

निःशब्दं स्यन्दमाना रविरथसदृशी भासुरा लौहगन्त्री
शाश्वत् सञ्चार्यमाणा हरितरुचिमयैः खेचरैर्दीपवाहैः,
एनं लोष्टस्य हेतोरिह तरलयते वेल्लितुं प्रान्तभेदैः
कच्छान्तं पर्वतान्तं ज्वरित-तरुलतागह्वरं काननान्तम् ।

आकाशवर्ती हरे दीपक रूपी घोड़ों के सहारे निरन्तर निश्शब्द सरकती सूर्यरथ जैसी रेलगाड़ी चन्द सिक्कों के लिए इसे दूसरे प्रान्तों, समुद्रतटों, पर्वत-सीमाओं और सुलगते वृक्ष-लता-खन्दक वाले जंगली छोरों तक पहुँचने के लिए उतावला कर देती है ।

## ( ५३ )

मार्गार्द्धं यावदेष स्मरति गृहलतावेदिकां भुक्तमुक्तां
यानं दन्ध्वन्यतेऽस्मै मधुमयसमये मा गमो मा गमोऽस्मिन्,
अर्द्धादेवाध्वनस्तन्नदति च तरसा धिग्धिगेतं विमोहं
जिघ्रज्जिघ्रन्नुपेया नवलपरिमलप्रेङ्खितां पौरवीथीम् ।

यह आधी राह तक आँगन की मनभावन फुलवारी विसूरता है—जिसे छोड़कर चला आया है । इसे रेलगाड़ी की समानान्तर ध्वनि कहती हुई लगती है—इन वासंती क्षणों में न जाओ । किन्तु आधे मार्ग से ही धड़कते यान के बदले सन्देश मिलते हैं—इस मोह को धिक्कार है । सुगन्ध के नए न्यौते देती निकुञ्जवीथियों तक पहचान की लकीर पकड़े पहुँच तो जाओ ।

## ( ५४ )

पत्राशा प्रातराशः परिचितसुहृदां सङ्गलाभश्च भोज्यं
स्नानं यानस्य धूली श्रमजलरचना रेखिता चन्दनश्रीः,
शय्या कुञ्जस्य शादो नयनपुटकयोर्व्याजमीलैव निद्रा
सञ्जाता विप्रवासे नियतिपरवशा भृत्यदैनन्दिनीयम् ।

प्रवासी भृत्य का भाग्यचक्र और दैनंदिनी क्या है ? नित्य प्रति चिट्ठी की उम्मीद नाश्ता बन जाती है, परिचित मित्रों से मुलाकात भोजन । सवारी गाड़ियों की धूल से स्नान होता है, पसीने की लकीरों से खिंचती हैं चन्दन-रेखाएं । बिस्तर के नाम पर किसी निकुंज का घास भरा कोना और नींद के नाम पर आँखें झपकाने का नाटक हुआ करता है ।

( ५५ )

एकस्मिन् कक्षकोणे पचति रसवतीं स्नाति निद्राति भुङ्क्ते
शौचं कृत्वा च मित्रप्रचयपरिवृतः संविधत्ते समज्याम्,
उच्छिष्टं मार्ष्टि मन्दं नमति नियमतो देवतां भित्तिलोलां
गोपायन् गात्रवल्लीं हसति विलपति प्लुष्टधैर्यः प्रवासी ।

कमरे के एक कोने में रसोई बनाता है—स्नान, शयन और भोजन भी करता है । शौच संपन्न कर मित्रों के साथ गोष्ठी जमा लेता है । (वहीं) धीरे-धीरे बर्तन मलता, दीवाल में लटक रही देवी की नियमित पूजा कर लेता है । अधीर परदेशी अपनी अङ्गयष्टि छिपाए हँसता भी रहता है, रोता भी रहता हैं ।

( ५६ )

चक्षूरोचिष्करालो मृदुतरवचनैर्वावदूको विकालं
प्रज्ञाधीरः प्रमादादपठनरुचिमान् कोषवित्तो दरिद्रः,
पुष्टो देहेन किन्तु प्रतिपलमलसः संश्रयाणोऽन्यगेहं
प्रत्येयो नैव किञ्चिद् भवति तरुणिमन्येकलो यः प्रवासी ।

आँखों से क्रूर किन्तु यूँ ही रोचक बातें करने वाले, प्रतिभा होते हुए अध्ययन में रुचिहीन, खजाने में पैसा जमा करके दरिद्र बने हुए, शरीर से स्थूल पर आलस्यवश पराए घर में डेरा डाले, यौवन में अकेले दिन काटते परदेशी पर लोग भरोसा नहीं करते ।

( ५७ )

गोधा कण्ठप्रदेशं बिलमिव कलयेत् कन्धरां बाधमाना
बाहू नीरन्ध्रविद्धौ सपदि विदलतामङ्कुशैः पार्श्वभुग्नैः,
फुल्लं वक्षश्च पल्ली दशतु विषभरैः प्राणलीलापहन्त्री
किं वाऽमी चाटुचर्याः कमपि खलचरं कच्चरं श्लेषयेयुः।

अच्छा होता कि गले में बिल बनाकर गोह कन्धों को खुरच डालती, काँटेदार अंकुशों से घनी गोदी गई भुजाएं टूट जातीं और फूली हुई छाती में मौत की दवाई भर देती- छिपकली । ये चाटु-परायण अंग किसी गन्दे और अधम व्यक्ति को गले तो न लगाते ।

( ५८ )

जिह्वाग्रं नागबाला दशतु जगदिरे येन वन्ध्यप्रणामा
नीचस्याग्रे विनम्रं ज्वलयतु निटिलं शाम्भवो नैटिलाग्निः,
पाणिञ्चैवापसव्यं मृदितखलपदं खण्डयेद् वज्रपाणिः
प्रायः सौशील्यवित्तः प्रणयविधुरितो ग्लायतीत्थं वराकः ।

जिस जीभ की नोक ने निष्फल प्रणाम किए, उसे काली नागिन डस लेती, नोच के समक्ष टेके गए मत्थे को कालरुद्र की ललाट-ज्वालाएं जला डालतीं और असज्जन के पैर छूती हथेली को कुचल देता इन्द्र का वज्र—कुछ याचना कर निराश हुआ सीधा-सादा परदेशी इसी तरह आत्मग्लानि करता है ।

( ५९ )

कूजत्कीराणि कूर्दच्चटुलकपिकुलानीव मित्राणि नित्यं
चेतः सन्तर्पयन्ते प्रजवभवसरित्तीर्थभूतानि नूनम्,
दूरीकुर्यात्ततो वै शुन इव पिशुनान् मक्षिकाः कच्छभिन्ना
लम्पाकान् क्षीबकाकान् विचरणकुसृतीन् भोगदर्पांश्च सर्पान् ।

संसार एक तेज धार वाली सरिता है, जिसके किनारे शुकों की आकर्षक बोली और बन्दरों की उछलकूद से लुभावने पवित्र तीर्थ जैसे अच्छे-अच्छे मित्र मिलते हैं। इनके परिवेश से श्वान जैसे पिशुनों, कछारी मक्षिकाओं सी कुलटा नारियों, काक सदृश मतवाले व्यक्तियों और सर्प जैसे यायावर विलासियों को दूर ही रखना चाहिए।

( ६० )

उद्यन्मैरेय-फेनव्यसन-सहकृता सेव्यते जीवनाशा
छद्मोपाधिव्यवस्था-मसृणितमनसा भज्यते भृत्यभावः,
औदासीन्यात् प्रभूणां व्रियत इषुमयी कापि विश्रान्ति-शय्या,
ज्येष्ठैः सम्बन्धनिष्ठैः परमभिलषितो भुज्यते विप्रवासः ।

अब तो उफनते हुए मीठे प्यालों के झाग से जीवन की बुदबुदाती आशा, नकली उपाधियों की जोड़तोड़ से मन को पिघलाकर जुटाई गई नौकरी, अधिकारियों की उदासीनता से कार्यहीनता की शरशय्या और सगे सम्बन्धियों के अन्तर्मन से देशनिकाला सामने है, तथा भुगता जा रहा है।

( ६१ )

जल्पाकान् सर्वकालं स्वजन-जनयितॄन् मन्यमानो भृतात्मा
नो भिक्षाकानिवारात् सुचिर-हितकरान् मङ्क्षु साक्षात्करोति,
शेते विश्रान्तगात्रो मुकुलितनयनः प्रेयसी-सन्निकर्षे
कामं साऽमुं विषाक्ता मधुमय-गुटिकाः प्राशयन्ती निहन्यात् ।

सेवक व्यक्ति प्रायः माता-पिता और पहले सहायता करने वाले लोगों को वाचाल और भिक्षुक मानता हुआ उनके सामने नहीं पड़ना चाहता। शरीर श्रान्त होने पर आँखें बंद किए प्रेयसी के निकट अलसाया रहता है, भले ही वह मधुर विषाक्त गुटिकाएं देकर घात करे।

( ६२ )

एतस्मान्निर्विवेक - स्फुरितरदपट - स्फारजिह्वाफणाग्रं
फूत्कारैः फेनसारैः फलति च बहुधा फल्गुवाचां निगुम्फः,
एतेन स्वल्पभृत्यै निभृतभृतविभोः सह्यते गालिवाक्यं
सद्यः प्रोद्यद्दयावत् सरलमृदुतया मन्त्रविद्यादिवच्च ।

यह विवेकहीन होकर फड़कते हुए होठों से फन की नोंक जैसी जीभ निकाले गालियों की फेन-फुफकारें छोड़ता है, और स्वल्प वेतन के लिए एकान्त-पूजित अधिकारी की गालियाँ भी उमड़ती हुई करुणा की फुहारें मानकर मन्त्रविद्याओं की तरह सुनता और सह लेता है।

( ६३ )

चक्षू रक्षाविभागे व्रजति विपुलतां नासिका न्यायकार्ये
कुल्यावेश्म-प्रबन्धे करतल-युगली शौण्डिके कण्ठनालः,
वक्षः शिक्षाप्रचारे जघनपटलिका नाट्यरङ्गाधिकारे
वाणिज्ये चारुवाणी कतिपयदिवसैः कुक्षिरङ्केक्षिकायाम् ।

रक्षा-विभाग में नेत्र, विधि में नासिका, नहर और भवन की व्यवस्था में हाथ, आबकारी में कण्ठनली, शिक्षा संकाय में सीना, नाट्य और कला-प्रतिष्ठानों में कटि, वाणिज्य में मधुर वाणी तथा अङ्केक्षण में पेट....अपने आप कुछ दिनों में बढ़ जाते हैं ।

( ६४ )

आखुर्गेहस्य भृङ्गः शतदलवसतेः काष्ठकुट्टो द्रुमाणां
नेत्रद्वन्द्वे निबद्धः परिचलच्चरणो गौर्गलिस्तैलिकस्य,
यां वा काकोदरो द्रागुपकृतिकलनां भूबिलानां विधत्ते
तामेवायं प्रयुङ्क्ते चतुरभृतिकरो निर्विशङ्कं नियोक्तुः ।

चतुर सेवक निःसंकोच अपने नियोक्ता अधिकारी का वही उपकार करता है जो— चूहा घर का, भौंरा कमल-सम्पुट का, कठफोड़वा पेड़ों का, दोनों आँखों में पट्टी से बँधा पैर चलाता गरियार बैल तेली का या पेट से चितकबरा साँप जमीन के अन्दर बने पराए बिलों का ।

( ६५ )

प्रातः कालेऽतिवेलं परिहृतशयनो नेत्रतापेन खिन्नः
कामं मध्याह्नकाले प्रभु-परिचरणैः शीर्षतापं प्रपन्नः,
सायं सालावृकाणां व्रजति विवशतां गात्रतापावसन्नः
शर्वर्यां जाग्रियाभिः श्वसिति च भृतकोऽनेकवारं विपन्नः।

प्रातः देर से शय्या छोड़ने के कारण आँखों के ताप से उद्विग्न, दोपहर अधिकारी की सेवा में सिरदर्द से व्यथित, सायंकाल हरारती अवसाद लिए फालतू पशुओं की तरह कहीं जाने को विवश, अनिद्रा के कारण रातों में कई बार मर कर भी भृतक साँसें लेता रहता है।

( ६६ )

कूर्चायामच्छविल्लो द्रुहिणगुरुतुलां कल्पयन्नात्मनीनां
कश्चिच्छैवालजालैः शबलजलरुहां सम्भ्रमं स्वीकरोति,
भूयः सत्यापनार्थं धयति च सुमनोमाधवीं श्वासलोलां
सायङ्काले प्रदुष्यन्मिहिरतरलितैरञ्चितां चञ्चरीकैः।

दाढ़ियों से व्यक्तित्व संवारने वाला कोई कर्मचारी अपने को ब्रह्मा का जन्मदाता मानकर सेंवार से लिपटे कमल का रूप-विभ्रम धारण करता है। उसे सत्यापित करने के लिए सबेरे शाम सायंकाल, प्रदूषित सूर्य से खीझते हुए भौंरों की मनपसन्द, साँसों से बिखरने वाली पुष्प-माधवी का भी आचमन कर लेता है।

फा०—५

( ६७ )

शीते स्वल्पा दिनश्रीः सुखयति जगतीं ग्रीष्मके स्वल्परात्रिः
स्वल्पीयः शब्दतन्त्रं वहति जनरुचिं प्राज्यमुद्वेजनाय,
रागः क्रीडा विहारो मदिरविलसितं प्रार्थना भोजनं वा
यत् स्वल्पं तत् सुमिष्टं यदपि बहुतरं तन्न मिष्टं विभाति ।

शीत ऋतु के छोटे दिन सुख देते हैं, गर्मी की छोटी रातें। थोड़ी सी बात सबकी समझ में आती है, अधिक से उद्वेग होने लगता है। आकर्षण, खेलकूद, विलास, मादकता, प्रार्थना और भोजन भी""स्वल्प मात्रा में रहे तो मधुर लगते हैं। जैसे ही मात्रा अधिक हुई""कोई मिठास नहीं रह जाती।

( ६८ )

क्रोष्टा क्रोशेत् प्रकामं वनचरहरये यन्नु मह्यं प्रदेया
हृद्यं मांसं वरांशं हतहरिणतनोः क्षुत्परीहारहेतोः,
तज्जिह्मं सोऽनुगर्जेद्, विसृज शठ वनं कुत्रचिद् याहि गर्ते
स्वापत्यानाञ्च वक्त्रे बिभृहि शकलिकां दारुणोऽस्थीति कृत्वा ।

जंगल के शेर से भले ही शृगाल गिड़गिड़ाए कि मारे गए हिरन के कलेजे से एक अच्छी सी बोटी भूख मिटाने को मुझे भी दीजिए—पर वह पलट कर गर्जेगा—हरामी ! छोड़ दे यह जंगल, किसी खड्ड खाई में घुस जा। हड्डी बताकर बच्चों के मुंह में ठूंस दिया कर सूखी लकड़ियां।

( ६९ )

कः सञ्जिघ्रेन्मनीषी क्षितिजसुरभितं व्योमरन्ध्रप्रसूनं
वीताकारस्य को नु प्रभवतु च विभोः कल्पितुं रूपरेखाम्,
कः स्तोकं वेत्तु धीरो यमसदनगतां चित्रगुप्तस्य वृत्तिं
विश्वस्यात् कश्च पत्रावलिपुट-पिहितां शासकीयां सपर्याम्।

कौन प्रतिभाशाली क्षितिज पर महक रहे आकाशकुसुम सूंघने या निराकार ईश्वर की रूपरेखाएँ कल्पित करने में समर्थ हो सकता है ? यमलोक में चल रही चित्रगुप्त की मनःस्थितियाँ कौन साहसी भाँप सकता है तथा पन्ने पन्ने की फाइलों में बन्द सरकारी नौकरी का कौन भरोसा रख सकता है ?

( ७० )

वंशः पर्वप्रकर्षः प्रपदवसुमती-बद्धमूलः सहेलं
निश्शाखः स्वल्पपत्रो लघयति तरसा शाखिनो भूरिपत्रान्,
पश्चादाकाशवीथी - कुतुकपरिचयाद् वीतकार्योऽनुशायी
वारं वारं वराको विलुलितशिरसा वष्टि भूसन्निकर्षम्।

पंजे भर जमीन में जड़ गड़ाए थोड़ी पत्तियों वाला पोर-पोर बढ़ता बिना डाली का बाँस बड़ी जल्दी पत्तियों से लदे डालदार वृक्षों को छोटा सिद्ध कर देता है, किन्तु बाद में आकाशवीथियों की रहस्यहीनता से अपने को व्यर्थ मानता हुआ, पछताता, जमीन के पास ही पहुँचना चाहता है।

( ७१ )

यस्मिन् घस्रे स केशं प्रथमपलितकं बालचन्द्रप्रभासं
पश्यत्यग्रे विलोलं विशदविषभरं सूचिकाग्रं जरायाः,
तस्मिन् वैराग्यवृन्दां वपति हृदजिरे सिञ्चति स्तोत्रवेदीं
श्वासानामालवालं नियमयति चिरं वेपते चानुतापैः ।

जिस दिन वह देखता है पहला पका हुआ केश—नन्ही जुन्हाई सा, ललाट पर लपकता बुढ़ौती का सफेद जहर भरा काँटा, उसी दिन हृदय के आँगन में, ईश्वर भजन की वेदी सींचकर, साँसों की बिखरती क्यारी सँवारकर, पछतावे से सिहरता हुआ एक निःसंग तुलसी का बिरवा लगा लेता है ।

( ७२ )

सायासं म्लेच्छभाषाः सततरटनया वृत्तयेऽभ्यास योऽसौ
सम्प्रत्याविग्नचेताः पठितुमभिलषत्येकलां देववाणीम्,
तारुण्ये दीर्घशायी बत परियतते जागरायै प्रभाते
पूर्वं नास्तिक्य-धर्मा वहति मधुरिपौ प्रौढवत्मार्ऽनुरागम् ।

प्रयत्नपूर्वक रटकर जो जीविका के लिए म्लेच्छ-भाषाओं का अभ्यास करता रहा, वही अन्तर्मन से उद्विग्न अब केवल संस्कृत का अध्ययन करना चाहता है । यौवन में देर तक सोने वाला....कष्ट से सही, ब्राह्म मुहूर्त में जागने का प्रयत्न करता है और कट्टर नास्तिक भी प्रौढ़ होकर भगवान् विष्णु पर अगाध श्रद्धा रखने लगता है ।

( ७३ )

का चेमे कर्मनाशा मुखबिलकलना यत्कृता दन्तपातैः
पूर्वं पीयूषपुष्टा रदपदपटली धन्वलीलां वितेने,
माद्यद्भृङ्गालिनीला चिकुररुचिकला शुक्लिमानं जगाहे
राकाऽऽदर्शश्च रूपं सपदि मलिनतां शिश्रिये दर्शकल्पाम् ।

किस कर्मनाशा का पानी पी लिया जो गिरते हुए दाँतों से मुख विवर बनने लगा है, अमृतरस से भरे होठ पठार बनने लगे हैं। मतवाले भौंरों के झुण्ड जैसे केश उजले पड़ते जा रहे हैं और पूरनमासी सा निखरा रूप अमावस की तरह मटमैला होता जा रहा है।

( ७४ )

मोहप्रावृड् विपङ्का विषममदझरी वीतकण्ठप्रसेका
निष्कूजाऽनङ्गपूजा निभृतभयवती देशना शूरतायाः,
ह्रीशून्या भैक्ष्यवृत्तिर्जलधिमथनिका चैव नीरज्जुवृत्तिः
प्रौढा वेलाऽतिवेला प्रभवति परितो वेल्लयन्ती प्रतीपान् ।

प्रौढावस्था भी क्या है ? बिना दाग और कीचड़ की मोहभरी बरसात, गला तक न सींच पाने वाली मादकता, मन में चलने वाली कामनाओं की स्तोत्र-लहरी, भीतर से डरती शूरता की ललकार, सङ्कोच न करती हुई याचना और बिना रस्सियों के हिले समुद्रमन्थन की दुश्चेष्टा। यह आती है, तो विरोधाभासों की अटूट परम्परा संग-संग लिए आती है।

( ७५ )

योगी सायुज्यभोगी रहसि विहरते सोऽहमस्मीति कृत्वा
भोगी विभ्रान्तयोगी भवति तनुरतिः साऽहमस्मीति कृत्वा,
रोगी दुःसाध्यमेधा विलपति करुणं नोऽहमस्मीति कृत्वा
रागी सत्काव्यवेधाः सृजति च भुवनं नाऽहमस्मीति कृत्वा।

जब भी अकेला हुआ...योगी अपने को ब्रह्म मानकर अन्तश्चेतना में लीन हो जाता है, भोगी अस्थिर मन के कारण स्वयं को माया समझकर शृङ्गार में लग जाता है। अधेड़ रोगी अपने को असाध्य और महत्त्वपूर्ण मानकर करुण प्रलाप करता है तथा स्वयं को अच्छा इन्सान मानने वाला कवि नए विश्व की रचना में संलग्न हो जाता है।

( ७६ )

प्रौढत्वे तुद्यमानः परगृहवलभीलम्बमानैर्मयूरैः
स्वीयं हेमन्तवात्या-निभृतविलुलितं बर्हमुद्यन्तुकामः,
सावित्रं दीप्रमन्त्रं जलनिधिमथनोद्भूत-भैषज्यतन्त्रं
निर्यन्त्रं सेवतेऽसौ किमु च न कृतकं नव्य-विज्ञानयन्त्रम्।

प्रौढावस्था में पराई ढलवाँ छत से पंख लटकाए रंगीन मोर इसे झटका दे जाते हैं। यह....ठंडी हवा से बिखरे हुए अपने मोरपंख फिर से सजाने के लिए आकाशीय ऊर्जा, समुद्री भैषज्य रसायन और नूतन विज्ञान के अनेक प्रसाधनों का प्रयोग कर डालता है।

( ७७ )

प्राता रथ्यासु खेलाचटलचरणको वष्टि तारुण्यकान्तिं
कृच्छ्राद् वल्मीकशीर्षे प्रचल इव कलां वाहसः पन्नगस्य,
सायं नेपथ्यलीनो वितथ-नटकथा एष शृण्वन् सुहृद्भ्यः
साधारण्यं स्वकीयं न खलु जनकतो मन्यते लक्ष्मणेन।

दीमक की बाँबी पर चढ़कर जैसे अजगर काला नाग बनना चाहे, वैसे ही सबेरे सड़कों पर दुलकी दौड़ता हुआ यह आजकल तारुण्य चाहता है, सायंकाल नेपथ्य में छिपकर गप्पें बताने वाले मित्रों से नाटकीय कहानियाँ सुनता है तो अपने रसबोध का साधारणीकरण जनक से नहीं, लक्ष्मण से किया करता है ।

( ७८ )

नो शुष्यत्पत्रराजी जनयति परितः सुप्रसारं समीरं
म्लानो वह्निर्न तापं कलयति जलदो नाश्विने बिन्दुपातम्,
न श्वभ्रं संविदध्यात् प्रहरशतचला शर्वला कुण्ठिताग्रा
नुन्नायुर्ना च नूनं नवलविलसनं नैव नेयो निनङ्क्षुः ।

सूखते हुए पत्तों की पाँत तेज बयार नहीं उत्पन्न करती, मुरझाई आग से आँच नहीं निकलती, क्वार का बादल पानी की बौछार नहीं दे पाता, देर से भी गोंठी सावल धरती पर चिन्ह नहीं बना पाती...तो क्षरण और विराम रेखा की ओर बढ़ रहा व्यक्ति नई सज-धज के प्रति क्यों उन्मुख रहे ।

( ७९ )

उत्पद्यन्तामवन्याः शबलितगगनप्रान्तरा लोलतारा
और्वो वह्निश्च नित्यं पुरि पुरि गृहिणां पूरयेत् पाकसौख्यम्,
कामं क्लिश्येत् पिनाकी द्विमुखडमरुकं दोलयन् शैलशृङ्गे,
नायं भूयो ढकारः प्रतिरवतरलां टङ्कृतिं कर्तुमीष्टे ।

अन्तरिक्ष के घन विरल तारे धरती से उगने लगें, बडवानल नगरों में फैलकर लोगों की रसोई के काम आने लगे और पिनाक-पाणि शंकर (नई वर्णमाला के लिए) दोमुहाँ डमरू बजाते बजाते थक जायँ, पर ढकार खनकती अनुगूंज वाला टकार न बन पाएगा ।

( ८० )

कालिन्दीं गाहमानः स्पृहयति मनसा द्रोणिकानिर्झरेभ्य-
स्तत्र स्नात्वाऽपि खिन्नो व्रजति स जवतः कोष्णकुण्डान्तराणि,
पर्यायैः कूपवापीह्लदगिरिसरितां कुम्भिकाः सेवमानः
प्रौढोऽयं दीनदीनः श्वितिपरिवलनां गङ्गया पोपवीति ।

यमुना में प्रवेश करता यह मन दौड़ाता है पठारी झरनों की ओर । वहाँ स्नान करके कुण्ठाएँ लिए बढ़ता है गरम पानी वाले खदानी पोखरों में । क्रमशः कुआँ, बावली, गहरे तालाब और पहाड़ी नदियों की जलकुम्भियाँ तोड़ता हुआ बेचारा अंगों की सफेद परत गङ्गा में धोकर पवित्र कर रहा है ।

( ८१ )

कृष्णत्वं वस्त्रकान्त्या कपिलपरिणतिः स्निग्धपालाशजात्या
किर्मीरत्वं कदर्थीकृतविधुरुचिना सद्मनां जालकेन,
मृत्कूटेनार्जुनत्वं यदपि च खलतौ भीमरूपे कपाले
किञ्चित्कालेन वेद्यं भवति तदविदा कोऽन्यथाकर्तुमीष्टे ।

कुछ दिनों में जैसे कपड़ों की उजास पर (कृष्ण सी) धूमिलता, चिकने पत्तों के रंग में (कपिल मुनि सा) पीलापन, चाँदनी को फीकी बनाने वाले महलों की चमक में (किर्मीर दैत्य सा) चितकबरापन आ जाता है वैसे इस पुतले के (भीम जैसे) अर्धखल्वाट शीर्ष पर (अर्जुन जैसी) सफेदी दिखने लगी । इसे कौन रोक सकता है ?

( ८२ )

जीनः केशैर्विहीनो लघयति सुषमां सौगतीं स्निग्धशीर्षा-
मष्टावक्रं स्वकट्या प्रचल-तलपटीरिष्टया संवृणीते,
प्रत्यङ्गस्यूतकिट्टैस्तुलयति लवशः किञ्च वाल्मीकिलीलां
दन्ताभावेन पुंसु प्रभवति मतिमान् सोऽनुभूतिस्वरूपः ।

वृद्ध खल्वाट होकर केशरहित बुद्ध का सौन्दर्य छोटा बना देता है, कूल्हों पर दुखती कमर से अष्टावक्र को मात कर देता है, शरीर की अंग प्रत्यंग की मैल से वाल्मीकि का अनुकरण करता है और अधिकांश दाँत गिर जाने से लोगों के बीच (पुंसु शब्दरूप की वैकल्पिकता से विख्यात) विशिष्ट विद्वान् अनुभूति-स्वरूपाचार्य बन जाता है ।

( ८३ )

प्रत्येकं वाद-वेद्यां विधिपरिविदुरो व्याधिते रोगहारी
यज्ञेऽध्वर्युः सभायामपि वरविदुषां मान्यमुख्यातिथिः सन्,
वर्षीयान् यावदुच्चैर्वदति बहुतरं माल्यनिर्माल्यविभ्राट्
तावद् वै घुर्घुराभिः पुरिशय-ललनाः साधु वर्धापयन्ति ।

प्रत्येक न्यायवेदी में विधि का ज्ञाता, रोगी के निकट वैद्यराज, यज्ञ में पुरोहित और विद्वानों की सभा में मुख्यातिथि बना हुआ वृद्ध मुरझाती पुष्पमालाएँ पहने गंभीरतापूर्वक बोलने लगता है तो बैठे बैठे सो लेने वाली महिलाएं घर्र-घर्र ध्वनियों से उसे खूब अभिनन्दित करती हैं ।

( ८४ )

सर्वज्ञः सन् प्रकाशं प्रकटयतितरामज्ञतामात्मनीनां
संश्लिष्टो माययाऽयं पृथगिव रमते किञ्च कूटस्थशीलः,
रोषज्वालावलीभिः कलुषितकरणो नैव सत्त्वं लुनीते
ब्रह्मास्मीति प्रवृत्तिं सततमवहितो दर्शयन् यातयामः ।

मैं ब्रह्म हूँ, इस प्रवृत्ति का सावधानी से अभिनय करता हुआ वयोवृद्ध, सब कुछ समझकर भी लोगों के समक्ष अधिक जागरूकता प्रदर्शित नहीं करता । माया और मतलब से लिपट कर भी तटस्थ प्रसन्नता का आवरण रखता है और क्रोध की लपटों से अन्तर्मन झुलसते होने पर भी सरलता की साँकल तोड़ता नहीं ।

( ८५ )

सान्द्राभिर्दूषिकाभिः पथि पथि वृजिनं शीलितं लोचनाभ्या-
ञ्जीर्णैः कर्णोपघातैरपि च निशमिताः पुष्कलाः फल्गुवार्त्ताः,
शुष्यद्गण्डप्रवृत्त्या न खलु विजहतीं प्रत्नपैशुन्यवृत्ति
कम्पैर्गात्रस्य चष्टे यदहमकरवं यौवने भूरिपापम् ।

आँखों की बहती कीचड़ से गली घाट के दृष्टिदोष, मुद्रित कानों से (प्रयत्नपूर्वक) सुनी गई अनर्गल बातें, सूख कर भी हिल रही मलपटी से न छोड़ती हुई चिर-पिशुनता और पूरे शरीर की कँपकँपी से यौवन के अनेक पाप वृद्ध स्वीकार सा करता रहता है ।

( ८६ )

पुष्यत्स्वप्नाङ्कुरानी छुरितपरिमला लूयतेऽदृष्टकीटैः
कान्तस्मेरा प्रवालोपचयसुललिता म्लायति प्राणवल्ली,
प्रीतिच्छद्मालवालो विदलति तरसा शुष्कतामेति मूलं
संज्ञासूत्राणि शून्ये स्वरयति हतधीः सोऽयमुद्यानपालः ।

सपनों के प्रस्फुटित अंकुर, सुगंध बिखेरते-बिखेरते न जाने किन भाग्य-कीटों द्वारा कुतर दिए गए, प्राणों की लतर नई कोपलों से लहकती मुस्कराती मुरझाने लगी और स्नेहबन्धनों की बनावटी क्यारी जड़ सुखाती फूट चली । माली कितना बेसुध है, अब भी सूने में संज्ञाओं की डोर पकड़े बाँग लगाए जा रहा है ।

( ८७ )

उद्वृंहत्कुक्षिकोषः स्वपिति न पुरतो वीक्षतेऽसौ क्षुधार्त्तं
दास्याः पुत्रं गृहान्तर्मलिनभृतिकरं क्षामवक्त्रं भुजिष्यम्,
तन्नीतं स्वादुपेयं घृतभरसुरभिव्यञ्जनं तत्प्रणीतं
तिक्तं कारुण्यबाष्पैरहरहरलसो मङ्क्षु भुङ्क्ते स्वधाभिः ।

कोई वृद्ध उदर पुष्ट कर सोने लगता है, घर में ही जूठन की प्रत्याशा में टहल कर रहे, भूख से मुरझाती आकृति वाले परिचर की अनदेखी कर देता है। जब कि आलस्यवश नित्य उसी के द्वारा लाए गए स्वादिष्ट पेय पीता है, चाहे वे करुणा के आँसुओं से कषायित ही क्यों न हों...और उसी के बनाए घृतसुरभित भोजन करता है, भले ही वे पिण्डदान की श्रद्धा से परोसे गए हों।

( ८८ )

स्थूलः सूना-पिचण्डो वलित इव तरुः सर्जको जातगुल्मः
क्रीडावासः शिशूनां क्व न परिलभते थूत्कृतं कोटरेषु,
शङ्कन्ते तं हि लोका अवहृतकलशं स्तेयसम्पत्खनीनां
खाद्यानां दीनगेहादपि च परहितच्छद्मना लुञ्चितानाम् ।

तने की उभरी ग्रन्थि से झुके हुए सरई वृक्ष पर बच्चे खेलते और कोटरों में पानी गिराते हैं। कुछ ऐसा ही होता है अनावश्यक तोंद वाला स्थूल व्यक्ति। लोग सोचते हैं कि यह जमीन से निकाली गई माल की मटकी या परोपकार के बहाने निर्धनों से एकत्रित अनाज की बोरी छिपाए हुए है ।

( ८९ )

दुग्धं कस्मिन् मुहूर्ते क्वथन-परवशं कल्पते विक्रियायै
शस्यं केदारमध्ये मृदुलमिहिकया पत्रशोषं प्रयाति,
जिह्वातीर्थेऽशनायासरितमपि तरन् ग्रस्यते विप्रलब्धो
ग्रासग्राहेण लुब्धो जरठपुरुषकः प्राङ् न कोऽपि प्रवेद ।

उबलने की लाचारी में दूध किस क्षण फट जाएगा, खेत में खड़ी फसल ओस की किस फुहार से सूखा रोग पाल लेगी और जिह्वा-तीर्थ में भूख की नदी पार करता हुआ जरठ किस कौर रूपी मगरमच्छ द्वारा प्रलोभन के जबड़े में जकड़ लिया जाएगा ? पहले से कोई नहीं जानता ।

( ९० )

सुप्तः सम्राडुत श्वा भवति समरुचिः स्रस्तनिःशेषगात्रः
शश्वद् विस्फारशीलां श्वसितगुणनिकावैकृतीं सन्दधानः,
एकः स्वप्नायमानो विमृशति यदहं कर्हिचिच्छ्वा भवेयं
काङ्क्षत्यन्यश्च कामं भवितरि जनुषि स्यां कुतस्त्योऽपिराजा ।

सोया हुआ राजा या श्वान एक जैसा होता है । दोनों शरीर शिथिल किए साँसों का विकृत पहाड़ा दुहराते रहते हैं । एक सपने में सोचता है कि मैं कभी श्वान बनता और दूसरा उन्हीं घड़ियों में चाहता है—अगले जन्म में मैं कहीं का राजा बनूं ।

( ८१ )

वंशस्थो घ्राणलेशः सपदि नयनयोः स्यन्दते सोमराजी
कम्प्रे जानुप्रचारे व्रजति परिचयं तद् भुजङ्गप्रयातम्,
वातोर्मिः पृष्ठपार्श्वे प्रहरणकलिका वर्द्धते हृत्प्रदेशे
मन्दाक्रान्ता च रक्तप्रसृतिरनियतं जायते पुष्पिताग्रा ।

शरीर वेदनाओं का छन्दः शास्त्र बन गया है। सूंघ पाने की शक्ति (वंशस्थ) नाक के ऊपर सीमित रह गई है। आँखों में झलकती हैं (सोमराजी) कई चन्द्रलेखाएँ, डोलने में काँपते घुटनों से (भुजङ्ग-प्रयात) सर्प-गति का परिचय मिलता है, पीठ के पार्श्व भाग में (वातोर्मि) वात की लहर और हृदय में (प्रहरण-कलिका) घातक टीस बढ़ती है। रक्तप्रवाह की स्थिति अनियमित होकर (मन्दाक्रान्ता) मन्द रक्तचाप और कभी (पुष्पिताग्रा) उच्च रक्तचाप में परिणत हो जाती है।

( ८२ )

ज्ञानं प्राज्याभिमानं भजति भिदुरतां सन्धिभिः कीकसानां
कोषस्थं स्वापतेयं व्रजति ननु समं श्लेष्मभिर्नालिकासु,
सम्पन्ना मित्रमाला त्यजति परिचयं कृच्छ्रनिःश्वासकम्पैः
कालोऽयं क्विप्चरित्रो यजति न किमरे विश्वजित् सत्रमेव ।

अस्थि-सन्धियाँ और अभिमान भरे ज्ञान एक साथ दरक रहे हैं, कोष-संचित धन और कफ आदि विकार नालियों में बह रहे हैं, मित्र मण्डली और पीडा भरी साँसें संग-संग पहचान छोड़ रही हैं। (सर्वापहारी लोप वाले) क्विप् प्रत्यय की तरह, लगता है, यह अवस्था (अशेष दान का) विश्वजित् यज्ञ कर डालेगी।

( ६३ )

मृत्कूटो वार्द्धकेऽयं विविदिषतितरामङ्कुराणां विलासं
लास्यं जातीलतानां स्मृतिमवतरति स्थाणुशाखोटकस्य,
किन्तु क्रव्यानुरूपां पृथुतरकरकामञ्जसा सेवमानः
कीर्णत्रोटिः क्षणार्धे लवपरिलुलितो ध्वाङ्क्षवद्वाव्यथीति ।

माटी का पुतला चरम अवस्था में नए अंकुरों का उल्लसित रहस्य समझना चाहता है । सूखते सेंहुड़ की स्मृतियों में एक बार हरी भरी चमेलियाँ थिरक उठती हैं । किन्तु यह विभ्रम ···सुडौल बिनौलियों को कच्चे मांस के टुकड़े समझकर अचानक चखने वाले और चोंच टूटने से क्षण भर में नीचे लुढ़क जाने वाले कौए की तरह उसे चोट दे जाता है ।

( ६४ )

योऽसौ शाखामृगोऽभूत् तनुपदयुगलीं चालयन् बाल्यकाले
शार्दूलोदग्रलीलां तरुणिमनि नवां शिश्रिये घोरचारः,
प्रौढः स्तम्बेरमाणां व्यथितगतिविधिं हन्त धिक्कारपात्रं
सोऽयं खट्वानिलीनो ज्वरदजगरतां वार्द्धके वावहीति ।

जो शैशव में नन्हे पाँव सरकता हुआ शाखामृग बना था । यौवन में ठिठक कर चलता था वेगवान् चीतों की तरह । प्रौढ होने पर जिसकी प्रविधियों से मतवाले हाथियों की चाल-ढाल धिक्कार योग्य लगती थी, वही आज चारपाई पर पड़ा बुखार से तड़पते अजगर की स्थितियाँ झेल रहा है ।

( ६५ )

अल्पीयः पीतशेषं वितर हिमजलं तर्पणं पूर्वतो मे
को जानीते मुमूर्षा-कलुषितसमये स्यान्न वा पार्श्ववर्त्ती,
इत्थं वेश्मावहेलाविदलितरसनः कोऽपि वार्द्धक्यदीनः
पुत्रं दीर्घप्रवासान्निकटमुपगतं याचते क्षामकण्ठः ।

पीने से बचा हुआ थोड़ा शीत जल मुझे भी देना, इसे पहले से तर्पण की अँजुरी मान लो। कौन जानता है, मृत्यु की छटपटाती घड़ियों में पास रह पाओ या नहीं ? इस भाँति घर के तिरस्कारों से बेस्वाद किया गया कोई वृद्ध दीर्घप्रवास से लौटे हुए पुत्र से, सूखे गले, अनुरोध करता है ।

( ६६ )

भावाः सञ्चारशीलाः समयगुणमिता विद्युदुन्मेषभासः
साहित्ये राजनीतौ युवजनचरिते जातुचिल्लक्ष्यमाणाः,
कीनाशे सन्निकाशे स्थितवति तरसाऽलात चक्रायमाणा
एकीभूय स्वकीयां परिचयपदवीं प्राणिनं प्रापयन्ति ।

साहित्य, राजनीति और तरुणलीलाओं में अवसर तथा प्रकृति के अनुसार बिजली की कौंध के समान थोड़ी देर के लिए (तैंतीस में से) कुछ संचारी भाव दिखलाई पड़ जाते हैं, पर मृत्यु देवता के निकट पहुँचते ही तेज घूमती हुई अधजली लकड़ी की परिधि-रेखा बने हुए सब के सब एक साथ मरणोन्मुख को अपना परिचय देते हैं ।

( ६७ )

कश्चिद् दुर्व्याधिदावानलपरिदलितो रङ्कुवत् प्रैति रङ्कः
सृत्यां कोऽपि श्वचेष्टः प्रसृमरकरणो दीर्यते चक्रिकाभिः,
अन्यो दुर्वारशूलाद् बडिशतरलितां लम्बते मीनमुद्रां
धन्यो हंसश्च कश्चित् त्यजति निजतनुं योगनिद्राबलेन ।

कोई असाध्य व्याधि की जंगली आग में झुलसते हिरन की तरह मरता है, कोई मार्ग में वाहनों के पहिए से कटे हुए श्वान की तरह बिखर जाता है । दूसरा किसी तीव्र वेदना की अनुभूति से, काँटे में फँसा कर लटकाई गई मछली की तरह तलफ़ता है । धन्य तो वह जीवन्मुक्त है जो अपना शरीर बिना किसी क्लेश के योगनिद्रा में ही छोड़ देता है ।

( ६८ )

कोऽयं कं कालमाप्तो भुवि चिरमुषितो हेतुना हन्त ! केन
स्वाहाकारेण दीनो व्यतरदपि हविः खर्वदेवाय कस्मै,
कस्माद् दोषान्मृतोऽभूद् द्रविणसमुदयं न्यक्षिपत् कस्य भाग्ये
कस्मिन् वा स्नेहपाशेऽस्वदत चिरतृषामित्यलं किंवदन्त्या ।

यह कौन है, किस स्थिति को पहुँच गया, इतने दिनों धरती पर क्यों रुका था ? बेचारा आहुति देकर किस छोटे देवता की पूजा करता रहा, किस दोष के कारण मरा, सारी सम्पत्ति किसके भाग्य में रख गया अथवा किस अधूरे स्नेहबंधन के लिए तरसता रहा इन बातों (किम् शब्द की रूपमालाओं) का सन्दर्भ अब नहीं रह गया ।

( ९९ )

देहो दुर्गन्धमाप्तो भवति तृणनिभा लालिता लोमराजी
रक्तं वारीयते द्रागुपलपरिजडा जायते कीकसालिः,
श्वासश्रेणीप्रमीला - गलितपरिचयस्यास्य मृत्सञ्चयस्य
श्लोको जागर्त्ति शेषः प्रतिरवकलया केवलं स्मर्यमाणः ।

शरीर में बास आ गई, चिरलालित रोम तिनके बन गए । रक्त पानी और अस्थियाँ दृढ़ पत्थर बन गईं । श्वास-परम्परा के बन्द होते ही माटी के पुतले द्वारा सहेजे गए सारे परिचय समाप्त हो गए''' केवल स्मरण करने पर अनुगूँज की तरह छन कर आती हुई कीर्ति (और कविता) में चेतना का अंश शेष रह गया है ।

( १०० )

मृत्स्नायाः संप्रजातः सुचिरमवकलन्मृत्तिकाभिर्विनोदं
मृत्सार्थं सस्पृहोऽभूदुचितमनुचितं सर्वमर्थं व्यतार्षीत्,
सम्प्रत्येवञ्च लोष्टैरपिहितविवरे चत्वरेऽसौ मृदायाः
शेते विश्रान्तबोधो निपतति नियतं मृत्तिकायां मृदंशः ।

माटी से उपजा, माटी के खेल खेले । एक चिकनी मिट्टी पर ललचाया । अपनी-पराई धन-संपदाएँ लुटा दीं । अब तो ढेलों से ढँकी गई खाई पर बने माटी के ही चबूतरे में यह संज्ञाहीन होकर लेट गया है । मिट्टी का प्रत्येक आकल्पन मिट्टी में मिलने को बाध्य होता है ।

—०—

## निकषः

भास्कराचार्यवर्यस्य गद्यपद्यानवद्यता ।
गङ्गायमुनयोर्धारा प्रायागीव विराजते ।।१।।

यस्य नैवेद्यमासाद्य शारदाऽद्यापि मोदते ।
स नित्यं द्योतयन् भव्यं भास्करो भास्करायताम् ।।२।।

गाम्भीर्यं पदलालित्यं नम्रताऽपि निसर्गजा ।
कवीन्द्रे भास्कराचार्ये सर्वमेकत्र राजते ।।३।।

रसालालिलसल्लीला काकलीव लयान्विता ।
तनोति मधुमाधुर्य्यं नवला सुरभारती ।।४।।

सुधासिन्धुतरङ्गालिलालिता लोललोचना ।
काव्यश्रीरवनीमञ्चे कमनीया विलोक्यते ।।५।।

सम्प्राप्य भास्करस्याभां नयनोन्मीलनीं नवाम् ।
तनोत्यामोदसन्दोहं विदग्धहृदयाम्बुजम् ।।६।।

तन्वङ्गी तन्वती सान्द्रां मञ्जुमञ्जीरमाधुरीम् ।
स्रग्धरा भारती सेयं नृत्यतीव तिलोत्तमा ।।७।।

मुकुन्द - वदनाम्भोज - निर्गलद्वेणुनिस्वनम ।
साहित्यं भास्करस्यैतत् सर्वदानन्दवर्धनम् ।।८।।

तन्वचचेतःप्रकाशं सुरुचिरुचिरसं चन्द्रिकासन्निकाशं
वाणीविश्रम्भरासं स्वरमधुकलशं मानवीयेतिहासम् ।
काव्यप्रज्ञाविकासं प्रतिपदवलितं व्यञ्जनाया विलासं
मृत्कूटं काशिताशं कलयति भुवने भास्कराचार्यभासम् ।।९।।

—त्रिपाठिनः कामताप्रसादस्य